॥ ओ३म् ॥

# अथ सत्यार्थप्रकाशः



## वेदादिविविधसच्छास्त्रप्रमाणैः समन्वितः

श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्य-

महर्षिदयानन्दसरस्वतीस्वामिविरचितः

सर्वथा राजनियमे नियोजितः

## सत्यार्थप्रकाश–महायज्ञ



प्रथम आहुति ५,०००

मूल्य केवल ५० पैसे

माघ, आर्य संवत् १९७२९४९०७७

# प्रकाशकीय वक्तव्य

सत्यार्थ प्रकाश अमृत है। भटके हुए मन को सही मार्ग दिखा कर सच्चा सुख और शान्ति प्राप्त कराता है। इसके एक-एक शब्द में महर्षि की पवित्र आत्मा बसी हुई है। इसीलिए विद्वानों के अनेकों प्रवचनों की तुलना में सत्यार्थ प्रकाश की एक प्रति अज्ञान के अंधेरे को दूर करने में अत्यधिक सशक्त है। पवित्रात्मा की तपस्या एवं तत्व दर्शन शक्ति से प्रोद्भूत इस ग्रन्थ की एक-एक मात्रा उस अनन्त जाज्वल्यमान ज्ञानाग्नि की ज्वलन्त समिधा है। इन समिधाओं की ज्वाला आभा बनकर पाठक के मन में तीव्र प्रकाश ला देती है। इस ग्रन्थ ने न जाने कितने व्यक्तियों, परिवारों एवं समाज-समुदायों में क्रान्ति ला दी है। आर्य समाज के विस्तार में सत्यार्थ प्रकाश का सब से अधिक योगदान है। इस ग्रन्थ का प्रचार एवं प्रसार जितना अधिक होगा उतना ही अधिक से अधिक आर्य समाज का विस्तार होगा और वेदों का ज्ञान एवं परमपिता परमात्मा अमर ज्योति घर-घर पहुँचकर अज्ञान एवं अन्धविश्वास के अँधेरे को दूर करेगी।

इसलिए प्रत्येक आर्य को जी-जान से इसके प्रचार में लग जाना चाहिए। महर्षि का हम पर बहुत बड़ा ऋण है। वह हमें इस बलिदान के लिए पुकार रहा है। सत्यार्थ प्रकाश शताब्दी का पुण्य महावर्ष इस कर्तव्य की याद दिला रहा है।

क्या हम अब भी सोते रहेंगे ?

आप का यह प्रतिष्ठान इस दिशा में सब कुछ होम कर देने को तैयार है।

आशा है 'सत्यार्थ प्रकाश–महायज्ञ' में इसकी यह प्रथम आहुति आर्यों के हृदय में कर्तव्य-ज्वाला को देदीप्यमान करने में सहायक होगी।

प्रभु हमें बल दे कि हम महर्षि के प्रति सच्ची श्रद्धांजलि कर्म रूप में अर्पित कर सकें।

—आचार्य, आर्ष भारती प्रतिष्ठान

# सत्यार्थ प्रकाश—महायज्ञ

## आह्वान

**आर्यों ने प्रतिष्ठान की परीक्षा ली और प्रतिष्ठान परीक्षा में उत्तीर्ण हो गया। अब आर्यों की परीक्षा है, आगे आइए, आहुति दीजिए और परीक्षा में उत्तीर्ण होइए।**

हर अच्छे काम में बाधाएँ आती हैं। अच्छे काम की पहचान ही यह है कि अधिक से अधिक बाधाएँ आएँ। इनसे हिम्मत बढ़ती है और काम पूरा हो जाता है। बिना बाधाओं के आनन्द नहीं आता।

आर्ष भारती प्रतिष्ठान आर्य समाज के क्षेत्र में अपने ढंग की पहली संस्था है जिसका मुख्य उद्देश्य आर्य साहित्य को अच्छे से अच्छा और सस्ते से सस्ता बनाकर श्रद्धालु जनों में वितरित करना है। धनियों में आर्य साहित्य का प्रचार करने वाली बहुत सी संस्थाएँ हैं। परन्तु गरीबों के हाथों में आर्य साहित्य पहुँचाने वाली यह पहली संस्था है। इसीलिए इसकी मासिक पत्रिका का वार्षिक चन्दा केवल दो रुपए रखा गया है, जिसमें डाक खर्च भी शामिल है। इसी उद्देश्य से प्रतिष्ठान का यह एक और प्रयास है जिसमें ६०० पृष्ठों का यह महान् आर्य ग्रंथ केवल आठ आने में दिया जा रहा है।

प्रतिष्ठान की मासिक पत्रिका 'समिधाभा' श्रद्धालु जनों के हृदय की माला बन चुकी है तथा सैकड़ों और हजारों की संख्या में धर्म-प्रेमी जन इस पत्रिका के ग्राहक बन रहे हैं।

**हमें बहुत ख़ुशी होगी यदि वे सभी सज्जन, जिनके पवित्र हाथों में महर्षि दयानन्द सरस्वती का यह पवित्रतम**

अमर ग्रन्थ पहुँच रहा है, इस प्रतिष्ठान के परिवार में आजाएँ। 'समिधाभा' के ग्राहक, परिवार के सदस्य, आजीवन सदस्य अथवा पवित्र पुण्यशील होता किसी भी रूप में वे अपने आपको इस प्रतिष्ठान से सम्बन्धित कर सकते हैं। इस प्रतिष्ठान को उनको अपना बनाने में बड़ी ही खुशी होगी।

इस प्रतिष्ठान को इस बात का गर्व है कि इसे बड़े-२ निःस्वार्थ दानी महानुभावों तथा कर्मठ कार्यकर्ताओं का सहयोग और आशीर्वाद प्राप्त है। 'समिधाभा' पत्रिका को इतने सस्ते मूल्य पर धर्म-प्रेमी व्यक्तियों के हाथों में पहुँचानें में इस प्रतिष्ठान को जो सफलता मिल रही है उसका श्रेय 'कैरियर डायजेस्ट' के मालिक श्री आशानन्द जी वर्मा तथा उनके सुपुत्र श्री ओमप्रकाश जी वर्मा एवं श्री सुशील जी वर्मा को ही है, जो प्रारम्भ से इस प्रतिष्ठान की सहायता कर रहे हैं।

जब सत्यार्थ प्रकाश छपवाकर आठ आने में देने का संकल्प किया गया तो सबसे पहले अपने प्रतिष्ठान के कुलपति एवं हम सबके पूज्य पिता आर्य समाज के मूर्धन्य एवं वरिष्ठ संन्यासी पूज्य श्री आनन्द स्वामी जी सरस्वती ने अपने आशीर्वाद देते हुए इस महायज्ञ में १००० रु० की अपनी पहली आहुति प्रदान की। इस आहुति में विशेष बल था। यह प्रभु के वरदान के रूप में श्री पूज्य स्वामी जी के कर कमलों से मिली थी। इसके बाद अन्य व्यक्तियों ने भी अपनी आहुतियाँ इस महायज्ञ में समर्पित कीं जिनका नाम 'आर्य दानवीरों' की सूची में इसके साथ दिया हुआ है।

महान् आहुति—प्रभु की जब कृपा हो जाती है सब काम अपने आप होते चले जाते हैं। सत्यार्थ प्रकाश वेदों के सच्चे प्रकाश का सन्देश वाहक है। वेद उस सर्व शक्तिमान का समस्त मानव मात्र के

लिए दिया हुआ परम पवित्र आदि ज्ञान है। इसलिए सत्यार्थ प्रकाश का प्रचार वैदिक धर्म का प्रचार है और वैदिक धर्म का प्रचार प्रभु का अपना काम है। प्रभु अपने काम के लिए मनुष्यों की सहायता न करें यह कैसे हो सकता है? उस हमारे परमपिता ने, जिनके चरणों में इस महान ग्रन्थ के प्रकाशन के साथ हमारा विश्वास कई गुना दृढ और अटल हो गया है, एक पौराणिक परिवार के हृदय में सत्यार्थ प्रकाश को मुफ़्त छाप कर देने की प्रेरणा की। यह एक चड्ढा परिवार है। उन्होंने कभी एक उर्दू का सत्यार्थ प्रकाश पढ़ा था—तब से उनके हृदय में इस महान अमर ग्रन्थ को प्रकाशित करने की धुन बन गई थी। समय मिला और उनकी धुन हमारे लिए वरदान सिद्ध हो गई। उन्होंने इस सत्यार्थ प्रकाश महायज्ञ की एक अध्वर्यु तथा प्रतिष्ठान की कर्मठ कार्यकर्त्री श्रीमती चांदरानी अरोड़ा से संकल्प किया कि प्रतिष्ठान दस हज़ार, बीस हज़ार, तीस हज़ार जितनी भी प्रतियां सत्यार्थ प्रकाश की छपवाना चाहे, मैं तुरन्त छाप कर दूँगा, पूरी पुस्तकें जिल्द बंधवा दूँगा और जहाँ कहोगे वहीं पहुँचवा भी दूँगा। हमने उनसे दूसरों को प्रेरित करने की दृष्टि से अपनी फोटो देने के लिए कहा, वह भी नहीं दी। अपना इतिवृत्त देने को कहा, उसे भी मना कर दिया। प्रतिष्ठान के हम कार्यकर्ता इस महान् पवित्र आत्मा के पवित्र चरणों में बड़ी श्रद्धा से अपने प्रणाम एवं धन्यवाद समर्पित करते हैं, जिनको नाम व यश का लेशमात्र भी लोभ नहीं है और केवल महर्षि के इस अमर ग्रन्थ को अधिक से अधिक लोगों के हाथों में पहुँचाने की एकमात्र धुन लगी है।

एक और प्रेमी ने—इन्होंने भी अपना नाम देने से इंकार कर दिया—जो इस प्रतिष्ठान के प्राण हैं, १०० रिम कागज़ की आहुति इस महायज्ञ में दी है। हम उनके भी अत्यन्त कृतज्ञ हैं।

दीपावली के पुण्य पावन पर्व पर यह घोषणा की गई थी कि शिवरात्रि के अवसर पर सत्यार्थ प्रकाश प्रकाशित होकर आ जाएगा। उसके लिए लगभग ३५-३७ फर्मों की फिल्में बननी थीं। कई जगहों पर प्रयत्न किया गया, परन्तु फिल्में नहीं बन पाईं। दो महीने तक इसी चक्कर में रहे। अन्त में कृष्णा प्रिंटिंग वर्क्स, करोलबाग के मालिक, जो इस समय 'समिधाभा' पत्रिका के सम्पादक मण्डल के सदस्य हैं, श्री एम० पी० अरोड़ा के प्रयत्नों से एक मुसलिम भाई ने इसकी फिल्में बनाकर दीं। यदि श्री अरोड़ा की सहायता समय पर न मिलती तो हमारा स्वप्न स्वप्न ही रह जाता और हमें कितने बड़े अपयश का भागी होना पड़ता कह नहीं सकते। हम उनके बहुत ही आभारी हैं।

सब से अधिक हम कृतज्ञ हैं—श्री विश्वामित्र जी चड्ढा के जिन्होंने सत्यार्थ प्रकाश वितरण की पूरी जिम्मेदारी अपने ऊपर ली, आर्य समाज मन्दिर ग्रेटर कैलाश में सारी दस हजार प्रतियों को सुरक्षित रखने का आश्वासन दिया तथा शिवरात्रि के अवसर पर प्रतिष्ठान की दूकान लगाकर वहाँ सत्यार्थ प्रकाश वितरण की पूरी व्यवस्था करने का संकल्प किया। अगले वर्ष ये सेवा-निवृत्त होने वाले हैं तथा इन्होंने संकल्प किया है कि वे अपना पूरा जीवन उसके बाद प्रतिष्ठान के लिए अर्पित कर देंगे। परमात्मा इनके संकल्प को पूरा करे।

जिन आर्य दानवीरों ने इस महायज्ञ में एक-एक हजार रुपए की आहुति दी है हम उन सबके आभारी हैं। उन दानवीरों के तो हम बहुत आभारी हैं जिन्होंने दान भी दिया और नाम तक छपवाने से मना कर दिया।

बहुत से प्रेमी महानुभावों ने अपनी शक्ति के अनुसार अपने धन में से पवित्र आहुतियां दी हैं हम उनको भी अपने धन्यवाद अर्पित करते हैं।

सत्यार्थ प्रकाश महायज्ञ के अध्वर्यु—श्रीमती सुशीला आनन्द प्रधाना महिला प्रतिनिधि सभा दिल्ली, श्रीमती चांदरानी अरोड़ा, श्री ओमप्रकाश जी वर्मा, श्री विश्वामित्र जी चड्ढा, एवं श्री एम०पी० अरोड़ा को इस महायज्ञ के अध्वर्यु रूप में नियुक्त किया गया था। इन सभी ने अपना कर्तव्य बड़े सुन्दर ढंग से निभाया। ये पाँचों इसी प्रकार महायज्ञ के अध्वर्यु रहेंगे।

परमात्मा इन आर्य परम दान वीरों, आर्य दान वीरों, होताओं तथा अध्वर्युओं को दीर्घायु, अपार शक्ति, अक्षुण्ण स्वास्थ्य एवं अपरिमित समृद्धि प्रदान करे ताकि यह महायज्ञ इसी प्रकार निरन्तर चलता रहे।

## महायज्ञ की पूर्णाहुति

सत्यार्थ प्रकाश महायज्ञ का प्रणेता आर्ष भारती प्रतिष्ठान है। यही एक मात्र संस्था है जो आर्य जनों को सस्ते मूल्यों पर आर्य साहित्य दे सकती है। जो भी सज्जन 'सत्यार्थ प्रकाश महायज्ञ' में अपनी आहुति देना चाहें वे केवल इसी संस्था को अपना दान भेजें। आशा है सत्यार्थ प्रकाश के इस प्रथम संस्करण के साथ ही यत्किचित् फैला हुआ अविश्वास का वातावरण दूर हो गया होगा और धर्म-प्रेमी जन अब पूर्ण विश्वास के साथ इस महायज्ञ में प्रतिष्ठान का साथ देंगे।

१. जो व्यक्ति १००० रु० का दान देंगे उन्हें 'आर्य दान वीर' की उपाधि से अलंकृत किया जाएगा तथा १०००० प्रतियों में उनकी फोटो दी जाएगी।

२. जो व्यक्ति १०,००० रु० का दान देंगे उन्हें 'आर्य परम दान वीर' की उपाधि से विभूषित किया जाएगा तथा सत्यार्थ प्रकाश की जितनी भी प्रतियां छपेंगी उन सब में उनकी फोटो दी जाएगी।

३. धन के रूप में ही दान दें, यह आवश्यक नहीं है। जो सज्जन कागज़ देना चाहें अथवा अपने नाम से कुछ प्रतियाँ (कम से कम ५,००० और जधिक) छपवाना चाहें वे भी अपना नाम भेज सकते हैं।

४. जो आर्य समाजें कम से कम १००० रु० इस महायज्ञ में दान देंगी उन्हें 'श्रेष्ठ' आर्य समाज घोषित किया जाएगा। २००० रु० दान देने वाली आर्य समाजों व संस्थाओं को 'उत्तम' आर्य समाज घोषित किया जाएगा। ५००० तथा अधिक रु० दान देने वाली आर्य समाजों और संस्थाओं को 'सर्वोत्तम' आर्य संस्था घोषित किया जाएगा।

५. यदि कोई समाज या संस्था १०,००० प्रतियां छपवाने के लिए २५,००० रुपये या कागज दिलवाएगी तो वे सारी प्रतियाँ उसी के नाम से प्रकाशित कर दी जाएँगी। उसे 'शिरोमणि' आर्य संस्था घोषित किया जाएगा तथा उस संस्था का पूरा परिचय १०,००० प्रतियों में दिया जाएगा।

## वितरण की शर्तें

१. १० से कम प्रतियाँ किसी को नहीं दी जाएँगी।

२. इन प्रतियों का प्रकाशन मुख्यतः इस उद्देश्य से किया जा रहा है कि सत्यार्थ प्रकाश को ऐसे घरों में पहुँचाया जाए जिनमें आर्य सिद्धान्तों का प्रकाश नहीं पहुँच पाया है। अतः इनका वितरण उन परिवारों में करना होगा जो आर्य सिद्धान्तों एवं मन्तव्यों से अपरिचित हैं।

३ इन प्रतियों को खरीदकर संग्रह नहीं किया जाएगा। ३० दिन के भीतर उनका वितरण कर देना होगा।

४. ५० पैसे से अधिक में किसी को नहीं बेचा जाएगा।

यह 'सत्यार्थ प्रकाश-महायज्ञ' जो १९७७ की शिवरात्रि से प्रारम्भ हुआ है १९८३ की सत्यार्थ प्रकाश शताब्दि तक चलेगा। सत्यार्थ शताब्दी के अवसर पर इस महायज्ञ की पूर्णाहुति होगी तथा प्रयत्न किया जाएगा कि 'गीता प्रेस गोरखपुर' की ही तरह एक 'सत्यार्थ प्रेस' की स्थापना उस पुण्य अवसर पर कर दी जाए।

**आर्य समाज में हम दीक्षित हुए सत्यार्थ प्रकाश के कारण। जीवन में हमें शान्ति व सन्तोष की प्राप्ति हुई महर्षि दयानन्द सरस्वती की अपार दया के कारण। महर्षि ने जहर के प्याले पीकर, दुष्टों से लड़कर जीवन भर तपस्या करके हमें वैदिक धर्म का अमृत पिलाया। हमारा परम कर्तव्य हो जाता है कि केवल उनके लगाए वृक्ष का फल ही खाते हुए आनन्द न लें अपितु स्वयं भी ऐसे अनेकों वृक्ष लगाएँ जिससे दूसरे लोग उनका फल खा सकें।**

हम महर्षि के ऋण से तभी उऋण होंगे।
हम आर्य नाम को तभी सार्थक कर सकेंगे।
हम तभी परमात्मा के सच्चे पुत्र बनेंगे।

**क्या इस महायज्ञ में आपकी आहुति की शीघ्र ही आशा करें ताकि आपके दान के द्वारा सत्यार्थ प्रकाश शताब्दी तक दो लाख आठ आने वाले सत्यार्थ प्रकाश छापकर वितरित करने का अपना संकल्प पूरा कर सकें।**

आपका ही सेवक—
आचार्य, आर्ष भारती प्रतिष्ठान

## सत्यार्थ प्रकाश—महायज्ञ के पवित्र होता

## परमात्मा इन्हें अपार स्मृद्धि तथा धर्म प्रेम से पूर्ण करे

### १. आर्य परम दानवीर

श्री वेदप्रकाश चड्ढा (ग्रीनपार्क, नई निल्ली) के हम अत्यन्त कृतज्ञ हैं, जिनकी अपार कृपा से ५,००० प्रतियों की यह प्रथम आहुति सत्यार्थ प्रकाश शताब्दी के उपलक्ष्य में समर्पित की जा रही है। इन्होंने ये ५ हजार प्रतियो बिना मूल्य छपवाकर तथा जिल्द बँधवाकर दीं।

### २. आर्य परम दानवीर

श्री आशानन्द जी वर्मा तथा वर्मा परिवार के हम अत्यन्त कृतज्ञ हैं जिनकी अपार दया से 'समिधाभा' पत्रिका इतने सस्ते मूल्य (दो रुपये वार्षिक शुल्क) में ग्राहकों को प्रतिष्ठान दे पा रहा है। इन्होंने इस महायज्ञ में जो सहायता की है, हम उसे कभी नहीं भूल सकते।



श्री आशानंद जी वर्मा



महात्मा आनंद स्वामी जी

पूज्य स्वामी जी ने आशीर्वाद के रूप में सर्वप्रथम १००० रु० का दान इस महायज्ञ के लिए प्रतिष्ठान को दिया। परमपिता परमात्मा इन्हें शतायु बनाए ताकि इनका मंगलमय आशीर्वाद सदा हमें मिलता रहे।

श्री पूज्य गणेशदत्त जी वानप्रस्थी ने १००० रु० का पवित्र दान देकर हमारा उत्साह बढ़ाया तथा उनका यह पवित्र दान प्रतिष्ठान के लिए वरदान सिद्ध हुआ। परमात्मा इन्हें शतायु करे ताकि इनकी छाया प्रतिष्ठान को आगे भी मिलती रहे।



श्री गणेश दत्त जी के सुपुत्र



माननीया बहन जी के परिवार ने १७०० रु० का पवित्र दान इस महायज्ञ में अर्पित किया। परमात्मा इन्हें अपार शक्ति दे ताकि इसी प्रकार पूरा परिवार धर्म-कार्य में संलग्न रहे।

श्रीमती सुशीला आनंद

एक आर्य-परिवार ने इस महायज्ञ में १००० रुपए का गुप्त दान देकर इस महायज्ञ में ऊर्जस्विता ला दी। परमात्मा इस परिवार के सदस्यों को अपार शक्ति तथा समृद्धि दे ताकि जीवन भर इसी प्रकार ये आर्यसमाज के काम में लगे रहें।

नव उदित **जनकपुरी, आर्य समाज** के श्रद्धालु, कर्मठ एवं महर्षि-भक्त कार्यकर्ताओं ने १००० रुपए की आहुति इस महायज्ञ में देकर अन्य आर्य संस्थाओं को प्रेरणा प्रदान की है। परमात्मा करे कि अन्य आर्य संस्थाएँ 'सत्यार्थ प्रकाश' प्रसार एवं आर्य-साहित्य के प्रकाशन को अपना मुख्य उद्देश्य बनाएँ तथा महर्षि के मिशन को पूरा करने के लिए प्रोत्साहित हों।

आर्य समाज ग्रेटर कैलाश के उत्साही कर्मठ कार्यकर्ता तथा प्रतिष्ठान के प्रेमी आयकर सलाहकार श्री प्रकाश चन्द्र जी गुप्ता ने अपने पूज्य पिता श्री टेक चन्द जी गुप्ता बखेटा (रोहतक) निवासी के प्रति पुत्र का कर्तव्य-पालन करते हुए २००० रुपए का पवित्र दान दिया। परमात्मा उनके परिवार को सुखी व समृद्ध बनाए।



श्री टेक चन्द जी गुप्ता

## १०० रुपए तथा अधिक दान देने वाले दाताओं की नामावली

| | | |
|---|---|---|
| १. आर्यसमाज कीर्तिनगर | ... | २०१.०० |
| २. श्री चन्दूलाल जी, गुप्त ग्रेटर कैलाश | ... | २५०.०० |
| ३ श्रीमती दीनानाथ, साउथ एकस्टेंशन-२ | ... | १००.०० |
| ४. श्री वीरेन्द्र जी, बी० के० दत्त कालोनी | ... | १२०.०० |
| ५. श्रीमती शशि छावड़ा | ... | १०१.०० |
| ६. श्री चेतन आनन्द जी | ... | १०१ ०० |
| ७ कु० संध्या कुमारी, कोटला मुबारकपुर | ... | १०१.०० |
| ८. आर्यसमाज कोटला मुबारकपुर | ... | १०१.०० |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ९. | श्री रघुनन्दन दयाल जी, जनकपुरी | ... | १००.०० |
| १०. | श्री प्रेमराज जी, कोटला मुबारकपुर | ... | २५०.०० |
| ११. | श्री एम० एम० अजमानी, अमर कालोनी | ... | २००.०० |
| १२ | श्री ओमप्रकाश खन्ना, नांगल टाउनशिप | ... | ५००.०० |
| १३. | आर्यसमाज नांगल टाउनशिप | ... | ६००.०० |
| १४ | श्री राजेश्वर जी, साउथ एक्टेंशन-१ | ... | ६००.०० |
| १५. | ले० कर्नल आर० के० कोहली | ... | १०१.०० |
| १६. | डा० यशपाल जी वासन | ... | १०१.०० |
| १७. | श्रीमती प्रकाश वती छिब्बा | ... | १०१.०० |
| १८. | " गुणवती सूद | ... | १०१.०० |
| १९. | आर्य स्त्री समाज, ग्रेटर कैलाश | ... | १०१.०० |
| २०. | श्रीमती कमला कोहली | ... | १०१.०० |
| २१. | श्रीमती धर्मवती | ... | १००.०० |
| २२. | " लज्जावती | ... | |
| २३. | श्री राजेन्द्र व ज्योति गाँधी, अमेरिका | ... | १८०.०० |
| २४. | श्री आदर्श दीपक, अमेरिका | ... | २००.०० |
| २५ | श्री रामप्रकाश कपूर, अमेरिका | ... | १०१.०० |
| २६. | आर्य स्त्री समाज, ग्रीन पार्क | ... | ५०१.०० |
| २७. | आर्य स्त्री समाज कालका जी | ... | १०१ ०० |
| २८. | आर्य स्त्री समाज, कैम्प कालोनी | ... | १५१.०० |
| २९. | श्रीमती रक्षा वडेरा, ग्रेटर कैलाश | ... | १०१.०० |
| ३०. | " लीला देवी, सचदेव | ... | १००.०० |
| ३१. | चन्द्रकान्ता सब्बरवाल | ... | ११०.०० |



श्री बिश्वामित्र चढ्ढा

(१) आर्यसमाज कैलाश—ग्रेटर कैलाश के मन्त्री, प्रतिष्ठान के उपप्रधान एव उत्साही युवक कार्यकर्ता श्री विश्वामित्र जी चड्ढा, जिन्होंने सेवा निवृत्ति के बाद अपना सारा जीवन प्रतिष्ठान एवं महर्षि के चरणों में अर्पित करने का संकल्प किया है। परमात्मा इन्हें शक्ति और सामर्थ्य दे कि वे अपने सकल्प को पूरा करने में सफल हों।

(२) आर्ष भारती प्रतिष्ठान की कर्मठ कार्यकर्त्री श्रीमती चाँदरानी अरोड़ा जो एक निस्वार्थ आर्य सेविका हैं तथा जिनकी एकमात्र सहायता से श्री चड्ढा परिवार का वरदान इस प्रतिष्ठान को मिल पाया। परमात्मा इन्हें स्वास्थ्य व शक्ति प्रदान करे।



श्रीमती चाँदरानी अरोड़ा

(३) 'सत्यार्थ प्रकाश-महायज्ञ' को पूर्ण करने में इनसे जो सहायता प्राप्त हुई है, उसे प्रतिष्ठान कभी नहीं भूल सकता। ये 'समिधाभा' पत्रिका के 'सम्पादक मंडल' में हैं तथा इन्होंने प्रतिष्ठान के प्रकाशनों को सस्ते मूल्य पर तथा समय पर छाप कर देने का उत्तरदायित्व अपने ऊपर लिया है। परमात्मा इनको शान्ति, सामर्थ्य व समृद्धि प्रदान करे।



श्री एम० पी० अरोड़ा

(४) श्रीमती सुशीला जी आनन्द

(५) श्री ओमप्रकाश जी वर्मा सुपुत्र श्री आशानन्द जी वर्मा

# प्रतिष्ठान-पुरुष

# प्रतिष्ठान के प्रकाशन

१. **सत्यार्थ प्रकाश (अंग्रेजी)**—डाइजेस्ट के रूप में। स्कूल कालेज के छात्रों के लिए अत्यन्त उपयोगी। मूल्य ३ रु०।

२. **संजीवनी (हिन्दी अंग्रेजी)**—सन्ध्या, अग्निहोत्र तथा विशेष यज्ञ के मंत्रों का संकलन, हिन्दी और अंग्रेजी में अर्थ। मूल्य २.००।

३. **जीना सीखो**— महर्षि दयानन्द के यजुर्वेद के ४०वें अध्याय (ईशोपनिषद्) के मन्त्रों के भाष्य के आधार पर स्कूलों व कालेजों के छात्रों के लिए, नई पीढ़ी के दृष्टिकोण से लिखित। मूल्य १.५०।

४. **माँ गायत्री**—गायत्री मंत्र की व्याख्या सरल शब्दों में तथा पूज्य महात्मा आनन्द स्वामी जी, प्रभु आश्रित जी महाराज तथा अन्य विद्वानों के गायत्री मन्त्र से सम्बन्धित अद्‌भुत विचारों का संकलन। मूल्य २.००।

५. **ओम् संकीर्तन**—आर्याभिविनय में उल्लिखित प्रभु के नामों के साथ 'ओ३म्' नाम का जाप १०८ बार। साथ ही पं० सत्यपाल जी शर्मा, वेदशिरोमणि के लोकप्रिय भजनों का संग्रह। मूल्य ४० पैसे एक पुस्तक ; ३० रु० सैंकड़ा १० से अधिक लेने पर।

## प्रतिष्ठान की प्रकाशन योजना

१. जीना सीखो—अंग्रेजी में।

२. माँ गायत्री—अंग्रेजी में।

३. रामायण रहस्य—हिन्दी और अंग्रेजी में।

४. गीता व गाहन—हिन्दी और अंग्रेज़ी में। गीता का दूसरा। अध्याय
५. यजुर्वेद का ३६वाँ अध्याय—हिन्दी और अंग्रेज़ी। (सरलार्थ और व्याख्या)
६. सत्यार्थ प्रकाश—आठ आने में। दूसरी आहुति।
७. ओम् संकीर्तन
८. समिधाभा के 'सम्पादकीय' अग्र लेखों का संकलन।
९. Sweet Home—विवाह के मन्त्रों पर आधारित। आर्य परिवार योजना।

इनमें से जो भी पुस्तक अपने नाम से अथवा अपने प्रिय जनों की स्मृति में छपवाना चाहें, प्रतिष्ठान को लिखें। प्रतिष्ठान आपकी आज्ञा को पूर्ण करेगा।







# आर्षभारती प्रतिष्ठान का लक्ष्य

आर्षभारती प्रतिष्ठान का लक्ष्य यह है कि एक 'आर्षभारती Complex' बनाया जाए जिसमें—

१. एक बहुत बड़ा प्रेस हो।

२. एक बहुत बड़ा पुस्तकालय हो जिसमें सभी मत-मतान्तरों की पुस्तकें हों।

३. पुस्तकालय के साथ एक 'सर्व-धर्म-अनुसन्धान केन्द्र' हो।

४. धर्म के क्षेत्र में अनुसन्धान करने का प्रशिक्षण देने के लिए एक 'अनुसन्धान प्रशिक्षण केन्द्र' हो।

५. पुरोहित और उपदेशक बनाने के लिए प्रशिक्षण केन्द्र हो।

६. भारतीय संस्कृति और धर्म की शिक्षा बच्चों तक पहुँचाने के लिए घर बैठे ही उनके पढ़ाने की व्यवस्था की जाए, इसके लिए 'पत्राचार विश्वविद्यालय हो'।

७. वेद, धर्म संस्कृति के क्षेत्र में रुचि जागृत करने के लिए परीक्षाएँ चालू की जाएँ।

८. गम्भीर अनुसन्धान करके स्थापित किए गए सिद्धान्तों और भाषणों को प्रकाशित करके सस्ते-से-सस्ते दामों में बेचने के लिए 'बिक्री केन्द्र' हो।

९. आर्य परिवारों, आर्य विद्वानों तथा आर्य कार्यकर्त्ताओं के संगठन के लिए 'योजना केन्द्र' हो।

# प्रतिष्ठान क्या चाहता है ?

प्रतिष्ठान चाहता है कि :

१. इसकी पत्रिका सैकड़ों हज़ारों घरों में पहुँचे ।

२. धर्म को जानने की इच्छा वाले सभी लोगों के लिए यह पत्रिका शान्ति और सुझाव का सन्देश दे ।

३. धार्मिक सिद्धान्तों की व्याख्या सरल से सरल भाषा में इस तरह की जाय कि वह नई पीढ़ी के युवा-युवतियों को आकृष्ट कर सके तथा इन्हें उनके ही ढंग से सही मार्ग दिखाए ।

४. ऐसी पुस्तकें हिन्दी और अंग्रेजी में सस्ते-से-सस्ते दामों में दी जाए ।

५. इनके छापने के लिए एक विशाल प्रेस की स्थापना की जाए ।

६. एक विशाल पुस्तकालय स्थापित किया जाए जिसमें सभी मतों के विद्वान आकर अनुसन्धान करें ।

७. मानव-धर्म के सिद्धान्तों की खोज करके संसार के सम्मुख रखा जाए जो मानव-समाज को सम्प्रदायों, उनके भगवानों तथा मत-मतान्तरों के जाल से छुड़ाकर एक धर्म के छत्र की छाया में ले आए ।

८. वेद के मन्त्रों को संगीत के रूप में तैयार करके संगीतमय भक्ति का वातावरण बनाया जाए ।

९. धार्मिक श्रद्धालु लोगों का एक सुसंगठित परिवार बनाया जाए, प्रतिष्ठान इनका पुरोहित बनकर इनके बच्चों को

सुसंस्कृत बनाने की जिम्मेदारी अपने ऊपर लेगा। इन परिवारों को न केवल आध्यात्मिक अपितु चिकित्सा तथा अन्य संसार की समस्याओं में भी सहायता करेगा।

१०. ऐसे प्रचारक तैयार किये जाएँ जो धर्म प्रसार के साथ-साथ चिकित्सा और सेवा को भी प्रधानता दें।

१०. धर्म का प्रचार सेवा के साथ अधिक हो सकता है। मानव के उपकार के लिए चिकित्सा आदि सुविधाएं देने के लिए एक 'सुविधा केन्द्र' हो।

११. आर्य समाज को धर्म और अर्थ दोनों को साथ में लेकर चलना चाहिए। इसके लिए आर्थिक क्षेत्र में भी सुधारात्मक उपाय करने के लिए एक 'अर्थ-व्यवस्था केन्द्र' हो।

प्रतिष्ठान सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा को प्रशासन के क्षेत्र में शिरोमणि सभा मानता है और प्रशासन के क्षेत्र में कोई हस्तक्षेप नहीं करना चाहता। वह उपर्युक्त उपायों और योजनाओं को क्रियान्वित करके आर्य समाज की आधार भूमि को और भी दृढ़ बनाना चाहता है ताकि सार्वदेशिक सभा तथा समस्त आर्य समाजें अपने संगठन को और भी मजबूत करने में समर्थ हों और समस्त आर्य समाज एक 'वैदिक धर्मचन्द्र' के रूप में आगे बढ़ें।

# आइए, यज्ञ करें

## प्रतिष्ठान के प्रज्वलित यज्ञकुण्ड में अपनी आहुति दें

निश्चित ही भगवान् यज्ञ से प्रसन्न होते हैं। बच्चे माता-पिता की आज्ञा का पालन करते हैं तो माता-पिता अवश्य ही उन बच्चों से प्रसन्न होते हैं। वह प्रभु हम सबका पिता है। हम आर्य हैं, उस प्रभु की सन्तान हैं। हम उनकी आज्ञा का पालन करेंगे, उसका काम करेंगे तो वह निश्चित ही प्रसन्न होगा। प्रभु का काम यज्ञ है। उसका काम करना ही यज्ञ करना है। परमात्मा की पूजा उसका काम करके ही की जा सकती है। कोई और तरीका नहीं है। वह चाहता है कि हम कोई अपनी चीज इस यज्ञ में आहुति दें। आइए, हम उसे सच्ची आहुति दें, आइए, यज्ञ करें। आप इसके लिए निम्न-लिखित में से कोई एक काम कर सकते हैं।

१. प्रतिष्ठान का काम उस प्रभु का काम है। यही यज्ञकुण्ड है।

२. १८/-रुपए वार्षिक देकर इसके सदस्य बनिए।

३. औरों को भी प्रेरित करके उन्हें इस प्रतिष्ठान का सदस्य बनाइए। परिवार को विस्तृत बनाइए।

४. एकमुश्त ३००/-रुपए देकर आजीवन सदस्य बनिए।

५. २/-रुपए वार्षिक देकर 'समिधाभा के ग्राहक बनिए, औरों को भी ग्राहक बनाइए। कम से कम एक सौ ग्राहक बनाने वालों को पत्रिका में विशेष सम्मान दिया जाएगा।

६. 'सत्यार्थ प्रेस' की स्थापना में मशीन आदि की व्यवस्था करके सक्रिय सहयोग दीजिए।

७ आपके पास जगह हो तो प्रतिष्ठान के कार्यालय आदि के लिए उसकी आहुति देकर इसे मज़बूत कीजिए।

८ पत्रिका के प्रकाशन के लिए ५० रु० अथवा १०० रु० मासिक की सहायता भेजिए। इसके बदले हम आपका विज्ञापन इस पत्रिका में देंगे।

९. जन्म दिन, विवाह की वर्षगाँठ, स्मृति-दिवस आदि समारोहों तथा नामकरण, विवाह आदि संस्कारों में प्रतिष्ठान के लिए अधिक से अधिक दान निकाल कर इसकी आहुति प्रतिष्ठान को दें।

१०. आप यदि व्यापारी हैं तो १ पैसा प्रति रुपया प्रतिष्ठान के नाम से अलग धर्मादा निकालकर वर्ष में एक बार दीपावली के अवसर पर प्रतिष्ठान को भेजें। यह आपकी बहुत बड़ी आहुति होगी। यही वास्तविक लक्ष्मी पूजा और स्तुति है। इससे आपका व्यापार कई गुना बढ़ेगा।

११. आप कागज़ के व्यापारी हैं तो प्रतिष्ठान को कागज़ की रिमों का दान भेजिए। वर्ष में कम से कम ५० रिम कागज देने वाले व्यापारियों की फोटो पत्रिका में दी जाएगी।

१२. प्रतिष्ठान सत्यार्थ प्रकाश महायज्ञ कर रहा है। आप इसमें कई प्रकार से आहुति दे सकते हैं। यह सत्यार्थ प्रकाश सम्पूर्ण होगा। इसका आकार २०×३०/१६ साइज़ में होगा। आकर्षक कवर होगा। पृष्ठ संख्या ६०० होगी। मूल्य केवल आठ आने होगा। प्रतिष्ठान का विचार है कि महर्षि के इस महान् ग्रन्थ को बड़ी

कीमत पर बेचना तथा इसे लाभ और व्यापार का साधन बनाना महर्षि के प्रति कृतघ्नता है, बहुत बड़ा पाप है। महर्षि ने यह महान ग्रन्थ अँधेरे घरों में उजाला लाने के लिए लिखा था, व्यापारियों के लाभ कमाने के लिए नहीं। ज़्यादा कीमत रखकर हम इसे अँधेरे घरों में पहुँचने से रोक रहे हैं। इस महायज्ञ में कागज़ की आहुति दीजिए, महर्षि के इस काम के लिए अधिक से अधिक दान भेजिए, आपके इस दान से अँधेरे घरों में उजाला होगा और आपके भाग्य का अँधेरा भी दूर हो जाएगा। एक हज़ार रुपये और अधिक दान देने वालों की फोटो सत्यार्थ प्रकाश की १०,००० प्रतियों में 'आर्य दानवीर' के नाम से छापी जाएगी।

१३. आपको परमात्मा ने धन दिया है तो धन की आहुति दीजिए। धन नहीं है, तन में शक्ति है तो अपनी शक्ति की आहुति दीजिए। लोगों के पास जा-जा कर प्रतिष्ठान के सदस्य बनाइए, समिधाभा के ग्राहक बनाइए, प्रतिष्ठान के लिए धनी सज्जनों से दान लेकर भिजवाइए। परमात्मा ने आपको वाक् शक्ति दी है तो उसका उपयोग करके लोगों को इन आहुतियों के लिए प्ररित कीजिए। प्रतिष्ठान के उद्देश्य को जन-जन तक पहुँचाइए। आपके पास यदि लेखन-शक्ति और विचार शक्ति है तो धर्म के क्षेत्र में गहरी खोज कीजिए। अच्छी-अच्छी नीति की बातें महिलाओं के लिए, धार्मिक श्रद्धालु लोगों के लिए लिखिए। एक-दो पृष्ठ का लेख तैयार करके पत्रिका में, बिना धन की इच्छा किए छपवाइए।

१४. कार्यालय में बिना वेतन लिए काम करने के लिए अपना अमूल्य समय दीजिए। हमें कार्यालय में काम करने वाले निःस्वार्थ सेवकों की आवश्यकता है।

१५. आपका अपना प्रेस है तो इस प्रतिष्ठान की मासिक पत्रिका को मुफ़्त छापकर दे सकते हैं। यह एक बहुत बड़ी आहुति होगी।

१६. पत्रिका में विज्ञापन भेजें और दूसरों से लेकर भिजवाएँ। प्रभु ने आपको शक्ति दी है। देखिए, क्या शक्ति आपके पास है ? इसकी आहुति दीजिए।

आपकी जब इस यज्ञ में आहुति पड़ेगी, आप सच्चे याज्ञिक बन जायेंगे। आपका जीवन सच्चे अर्थों में यज्ञमय होगा। भगवान आपसे अवश्य प्रसन्न होंगे।

प्रतिष्ठान के यज्ञ की ज्वाला धीरे-धीरे तीव्र कीजिए। यही एक मात्र ज्वाला है जिसमें दी गई आहुति आपको सहस्रगुना होकर वापस मिलेगी।

सत्यार्थ प्रकाश महायज्ञ की दस हज़ार प्रतियों की दूसरी आहुति में आपका क्या योगदान है ? कृपया आर्ष भारती प्रतिष्ठान को शीघ्र सूचित करें।

# अथ सत्यार्थप्रकाशस्य विषय-सूची

इति पूर्वार्द्धः ॥

ओ३म् सच्चिदानन्देश्वराय नमो नमः ॥

# भूमिका

जिस समय मैंने यह ग्रन्थ 'सत्यार्थप्रकाश' बनाया था, उस समय और उस से पूर्व संस्कृत भाषण करने, पठन-पाठन में संस्कृत ही बोलने और जन्मभूमि की भाषा गुजराती होने के कारण से मुझ को इस भाषा का विशेष परिज्ञान न था, इससे भाषा अशुद्ध बन गई थी। अब भाषा बोलने और लिखने का अभ्यास हो गया है। इसलिये इस ग्रन्थ को भाषा व्याकरणानुसार शुद्ध करके दूसरी बार छपवाया है। कहीं-कहीं शब्द वाक्य रचना का भेद हुआ है सो करना उचित था, क्योंकि इसके भेद किये विना भाषा की परिपाटी सुधरनी कठिन थी, परन्तु अर्थ का भेद नहीं किया गया है, प्रत्युत विशेष तो लिखा गया है। हां, जो प्रथम छपने में कहीं-कहीं भूल रही थी वह निकाल शोधकर ठीक-ठीक कर दी गई है।

यह ग्रन्थ १४ चौदह समुल्लास अर्थात् चौदह विभागों में रचा गया है। इसमें १० दश समुल्लास पूर्वार्द्ध और चार उत्तरार्द्ध में बने हैं, परन्तु अन्त्य के दो समुल्लास और पश्चात् स्वसिद्धान्त किसी कारण से प्रथम नहीं छप सके थे, अब वे भी छपवा दिये हैं।

१—प्रथम समुल्लास में ईश्वर के ओङ्कारादि नामों की व्याख्या।

२—द्वितीय समुल्लास में सन्तानों की शिक्षा।

३—तृतीय समुल्लास में ब्रह्मचर्य, पठनपाठनव्यवस्था, सत्यासत्य ग्रन्थों के नाम और पढ़ने पढ़ाने की रीति।

४—चतुर्थ समुल्लास में विवाह और गृहाश्रम का व्यवहार।

५—पञ्चम समुल्लास में वानप्रस्थ और संन्यासाश्रम की विधि।

६—छठे समुल्लास में राजधर्म।

७—सप्तम समुल्लास में वेदेश्वर विषय।

८—अष्टम समुल्लास में जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय।

९—नवम समुल्लास में विद्या, अविद्या, बन्ध और मोक्ष की व्याख्या।

१०—दशवें समुल्लास में आचार, अनाचार और भक्ष्याभक्ष्य विषय।

११—एकादश समुल्लास में आर्य्यावर्त्तीय मतमतान्तर का खण्डन मण्डन विषय।

१२–द्वादश समुल्लास में चारवाक, बौद्ध और जैनमत का विषय ।

१३–त्रयोदश समुल्लास में ईसाई मत का विषय ।

१४–चौदहवें समुल्लास में मुसलमानों के मत का विषय । और चौदह समुल्लासों के अन्त में आर्यों के सनातन वेदविहित मत की विशेषतः व्याख्या लिखी है, जिसको मैं भी यथावत् मानता हूं ।

मेरा इस ग्रन्थ के बनाने का मुख्य प्रयोजन सत्य-सत्य अर्थ का प्रकाश करना है, अर्थात् जो सत्य है उस को सत्य और जो मिथ्या है उस को मिथ्या ही प्रतिपादन करना सत्य अर्थ का प्रकाश समझा है । वह सत्य नहीं कहाता जो सत्य के स्थान में असत्य और असत्य के स्थान में सत्य का प्रकाश किया जाय । किन्तु जो पदार्थ जैसा है, उसको वैसा ही कहना लिखना और मानना सत्य कहाता है । जो मनुष्य पक्षपाती होता है, वह अपने असत्य को भी सत्य और दूसरे विरोधी मत वाले के सत्य को भी असत्य सिद्ध करने में प्रवृत्त होता है, इसलिये वह सत्य मत को प्राप्त नहीं हो सकता । इसीलिये विद्वान् आप्तों का यही मुख्य काम है कि उपदेश वा लेख द्वारा सब मनुष्यों के सामने सत्यासत्य का स्वरूप समर्पित कर दें, पश्चात् वे स्वयं अपना हिताहित समझ कर सत्यार्थ का ग्रहण और मिथ्यार्थ का परित्याग करके सदा आनन्द में रहें । मनुष्य का आत्मा सत्यासत्य का जानने वाला है तथापि अपने प्रयोजन की सिद्धि, हठ, दुराग्रह और अविद्यादि दोषों से सत्य को छोड़ असत्य में झुक जाता है । परन्तु इस ग्रन्थ में ऐसी बात नहीं रक्खी है, और न किसी का मन दुखाना वा किसी की हानि पर तात्पर्य है । किन्तु जिससे मनुष्य जाति की उन्नति और उपकार हो, सत्याऽसत्य को मनुष्य लोग जान कर सत्य का ग्रहण और असत्य का परित्याग करें । क्योंकि सत्योपदेश के विना अन्य कोई भी मनुष्य जाति की उन्नति का कारण नहीं है ।

इस ग्रन्थ में जो कहीं-कहीं भूल चूक से अथवा शोधने तथा छापने में भूल चूक रह जाय उसको जानने जनाने पर जैसा वह सत्य होगा वैसा ही कर दिया जायगा । और जो कोई पक्षपात से अन्यथा शङ्का खण्डन वा मण्डन करेगा, उस पर ध्यान न दिया जायगा । हां, जो वह मनुष्यमात्र का हितैषी होकर कुछ जनावेगा उसको सत्य सत्य समझने पर उसका मत संगृहीत होगा ।

यदपि आजकाल बहुत से विद्वान् प्रत्येक मतों में हैं वे पक्षपात छोड़ सर्वतन्त्र सिद्धान्त अर्थात् जो-जो बातें सब के अनुकूल सब में सत्य हैं उनका ग्रहण और जो एक दूसरे से विरुद्ध बातें हैं, उनका त्याग कर परस्पर प्रीति से वर्त्तें वर्त्तावें तो जगत् का पूर्ण हित होवे । क्योंकि विद्वानों के विरोध से अविद्वानों में विरोध बढ़ कर अनेकविध दुःख की वृद्धि और सुख की हानि होती है । इस हानि ने, जो कि स्वार्थी मनुष्यों को प्रिय है,

सब मनुष्यों को दुःखसागर में डुबा दिया है। इनमें से जो कोई सार्वजनिक हित लक्ष्य में धर प्रवृत्त होता है, उससे स्वार्थी लोग विरोध करने में तत्पर होकर अनेक प्रकार विघ्न करते हैं। परन्तु 'सत्यमेव जयति नानृतं सत्येन पन्था विततो देवयानः' [ मुण्डकोप० मु० ३। खं० १। मं० ६ ] अर्थात् सर्वदा सत्य का विजय और असत्य का पराजय और सत्य ही से विद्वानों का मार्ग विस्तृत होता है। इस दृढ़ निश्चय के आलम्बन से आप्त लोग परोपकार करने से उदासीन हो कर कभी सत्यार्थप्रकाश करने से नहीं हटते। यह बड़ा दृढ़ निश्चय है कि 'यत्तदग्रे विषमिव परिणामेऽमृतोपमम्' यह गीता [ अ० १८। श्लोक० ३७ ] का वचन है। इसका अभिप्राय यह है कि जो-जो विद्या और धर्मप्राप्ति के कर्म हैं वे प्रथम करने में विष के तुल्य और पश्चात् अमृत के सदृश होते हैं। ऐसी बातों को चित्त में धर के मैंने इस ग्रन्थ को रचा है। श्रोता वा पाठकगण भी प्रथम प्रेम से देख के इस ग्रन्थ का सत्य-सत्य तात्पर्य जान कर यथेष्ट करें।

इस में यह अभिप्राय रक्खा गया है कि जो-जो सब मत में सत्य-सत्य बातें हैं वे-वे सब में अविरुद्ध होने से उनका स्वीकार करके जो-जो मतमतान्तरों में मिथ्या बातें हैं, उन-उन का खण्डन किया है। इस में यह भी अभिप्राय रक्खा है कि सब मतमतान्तरों की गुप्त वा प्रगट बुरी बातों का प्रकाश कर विद्वान् अविद्वान् सब साधारण मनुष्यों के सामने रक्खा है, जिससे सब से सब का विचार हो कर परस्पर प्रेमी हो के एक सत्य मतस्थ होवें।

यद्यपि मैं आर्यावर्त्त देश में उत्पन्न हुआ और बसता हूँ तथापि जैसे इस देश के मतमतान्तरों की झूठी बातों का पक्षपात न कर यथातथ्य प्रकाश करता हूँ वैसे ही दूसरे देशस्थ वा मत वालों के साथ भी वर्त्तता हूँ। जैसा स्वदेश वालों के साथ मनुष्योन्नति के विषय में वर्त्तता हूँ वैसा विदेशियों के साथ भी, तथा सब सज्जनों को भी वर्त्तना योग्य है। क्योंकि मैं भी जो किसी एक का पक्षपाती होता तो जैसे आजकाल के स्वमत की स्तुति मण्डन और प्रचार करते और दूसरे मत की निन्दा, हानि और बन्ध करने में तत्पर होते हैं वैसे मैं भी होता, परन्तु ऐसी बातें मनुष्यपन से बाहर हैं। क्योंकि जैसे पशु बलवान् हो कर निर्बलों को दुःख देते और मार भी डालते हैं, जब मनुष्य शरीर पाके वैसा ही कर्म करते हैं तो वे मनुष्य स्वभावयुक्त नहीं, किन्तु पशुवत् हैं। और जो बलवान् होकर निर्बलों की रक्षा करता है वही मनुष्य कहाता है और जो स्वार्थवश होकर परहानि मात्र करता रहता है, वह जानो पशुओं का भी बड़ा भाई है।

अब आर्य्यावर्त्तियों के विषय में विशेष कर ११ ग्यारहवें समुल्लास तक लिखा है। इन समुल्लासों में जो कि सत्यमत प्रकाशित किया है, वह वेदोक्त होने से मुझ को सर्वथा मन्तव्य है। और जो नवीन पुराण तन्त्रादि ग्रन्थोक्त बातों का खण्डन किया है वे त्यक्तव्य हैं।

यदपि जो १२ बारहवें समुल्लास में चारवाक का मत इस समय क्षीणाऽस्त सा है, और यह चारवाक बौद्ध जैन से बहुत सम्बन्ध अनीश्वरवादादि में रखता है। यह चारवाक सब से बड़ा नास्तिक है। उस की चेष्टा का रोकना अवश्य है, क्योंकि जो मिथ्या बात न रोकी जाय तो संसार में बहुत से अनर्थ प्रवृत्त हो जायें। चारवाक का जो मत है वह बौद्ध और जैन का मत है वह भी १२ वें समुल्लास में संक्षेप से लिखा गया है। और बौद्धों तथा जैनियों का भी चारवाक के मत के साथ मेल है और कुछ थोड़ा विरोध भी है। और जैन भी बहुत से अंशों में चारवाक और बौद्धों के साथ मेल रखता है और थोड़ी सी बातों में भेद है। इसलिये जैनों की भिन्न शाखा गिनी जाती है। वह भेद १२ बारहवें समुल्लास में लिख दिया है, यथायोग्य वहीं समझ लेना। जो इस का भिन्न है सो-सो बारहवें समुल्लास में दिखलाया है। बौद्ध और जैन मत का विषय भी लिखा है।

इन में से बौद्धों के दीपवंशादि प्राचीन ग्रन्थों में बौद्धमत संग्रह 'सर्वदर्शनसंग्रह' में दिखलाया है, उस में से यहां लिखा है। और जैनियों के निम्नलिखित सिद्धान्तों के पुस्तक हैं, उन में से—

४ चार मूल सूत्र, जैसे—१ आवश्यक सूत्र, २ विशेष आवश्यक सूत्र, ३ दशवकालिक सूत्र, और ४ पाक्षिक सूत्र।

११ ग्यारह अङ्ग, जैसे—१ आचारांग सूत्र, २ सुगडांग सूत्र, ३ थाणांग सूत्र, ४ समवायांग सूत्र, ५ भगवती सूत्र, ६ ज्ञाताधर्मकथा सूत्र, ७ उपासकदशा सूत्र, ८ अन्तगड़दशा सूत्र, ९ अनुत्तरोववाई सूत्र, १० विपाक सूत्र और ११ प्रश्नव्याकरण सूत्र।

१२ बारह उपाङ्ग, जैसे—१ उपवाई सूत्र, २ रावप्सेनी सूत्र, ३ जीवाभिगम सूत्र, ४ पन्नवणा सूत्र, ५ जम्बुद्वीपपन्नती सूत्र, ६ चन्दपन्नती सूत्र, ७ सूरपन्नती सूत्र, ८ निरियाबली सूत्र, ९ कप्पिया सूत्र, १० कपवड़ीसया सूत्र, ११ पुप्फियासूत्र, १२ पुप्फचूलिया सूत्र।

५ पांच कल्प सूत्र, जैसे—१ उत्तराध्ययन सूत्र, २ निशीथ सूत्र, ३ कल्प सूत्र, ४ व्यवहार सूत्र और ५ जीतकल्प सूत्र।

६ छः छेद, जैसे—१ महानिशीथबृहद्वाचना सूत्र, २ महानिशीथलघुवाचना सूत्र, ३ मध्यमवाचना सूत्र, ४ पिंडनिरुक्ति सूत्र, ५ औघ निरुक्ति सूत्र, ६ पर्य्यूषणा सूत्र।

१० दश पयन्ना सूत्र, जैसे—१ चतुस्सरण सूत्र, २ पंचखाण सूत्र, ३ तदुलवैयालिक सूत्र, ४ भक्तिपरिज्ञान सूत्र, ५ महाप्रत्याख्यान सूत्र, ६ चन्दाविजय सूत्र, ७ गणीविजय सूत्र, ८ मरणसमाधि सूत्र, ९ देवेन्द्रस्तवन सूत्र, और १० संसार सूत्र। तथा नन्दी सूत्र, अनुयोगद्वार सूत्र भी प्रामाणिक मानते हैं।

५ पञ्चाङ्ग, जैसे—१ पूर्व सब ग्रन्थों की टीका, २ निरुक्ति, ३ चरणी ४ भाष्य, ये चार अवयव और सब मूल मिलके पञ्चाङ्ग कहाते हैं। [ तुलना कीजिये—प्रकरण रत्नाकर भाग १, पृ० १७१ से ]।

इन में ढूंढिया अवयवों को नहीं मानते। और इन से भिन्न भी अनेक ग्रन्थ हैं कि जिन को जैनी लोग मानते हैं। इन का विशेष मत पर विचार १२ बारहवें समुल्लास में देख लीजिये।

जैनियों के ग्रन्थों में लाखों पुनरुक्त दोष हैं और इन का यह भी स्वभाव है कि अपना ग्रन्थ दूसरे मत वाले के हाथ में हो वा छपा हो तो कोई-कोई उस ग्रन्थ को अप्रमाण कहते हैं, यह बात उन की मिथ्या है। क्योंकि जिस को कोई माने कोई नहीं इससे वह ग्रन्थ जैन मत से बाहर नहीं हो सकता। हां, जिस को कोई न माने और न कभी किसी जैनी ने माना हो तब तो अग्राह्य हो सकता है। परन्तु ऐसा कोई ग्रन्थ नहीं है कि जिस को कोई भी जैनी न मानता हो। इसलिये जो जिस ग्रन्थ को मानता होगा उस ग्रन्थस्थ विषयक खण्डन मण्डन भी उसी के लिये समझा जाता है। परन्तु कितने ही ऐसे भी हैं कि उस ग्रन्थ को मानते जानते हों तो भी सभा वा संवाद में बदल जाते हैं। इसी हेतु से जैन लोग अपने ग्रन्थों को छिपा रखते हैं। दूसरे मतस्थ को न देते न सुनाते और न पढ़ाते, इसलिये कि उन में ऐसी-ऐसी असम्भव बातें भरी हैं जिन का कोई भी उत्तर जैनियों में से नहीं दे सकता। झूठ बात का छोड़ देना ही उत्तर है।

१३ वें समुल्लास में ईसाइयों का मत लिखा है। ये लोग बायबिल को अपना धर्मपुस्तक मानते हैं। इन का विशेष समाचार उसी १३ तेरहवें समुल्लास में देखिये। और १४ चौदहवें समुल्लास में मुसलमानों के मत विषय में लिखा है, ये लोग कुरान को अपने मत का मूल पुस्तक मानते हैं। इन का भी विशेष व्यवहार १४ वें समुल्लास में देखिये। और इस के आगे वैदिक मत के विषय में लिखा है।

जो कोई इस ग्रन्थकर्त्ता के तात्पर्य से विरुद्ध मनसा से देखेगा उस को कुछ भी अभिप्राय विदित न होगा। क्योंकि वाक्यार्थबोध में चार कारण होते हैं—आकाङ्क्षा, योग्यता, आसत्ति और तात्पर्य। जब इन चारों बातों पर ध्यान देकर जो पुरुष ग्रन्थ को देखता है, तब उस को ग्रन्थ का अभिप्राय यथायोग्य विदित होता है।

'आकाङ्क्षा' किसी विषय पर वक्ता की और वाक्यस्थ पदों की आकांक्षा परस्पर होती है।

'योग्यता' वह कहाती है कि जिस से जो हो सके, जैसे जल से सींचना।

'आसत्ति' जिस पद के साथ जिसका सम्बन्ध हो उसी के समीप उस पद का बोलना वा लिखना।

'तात्पर्य' जिसके लिये वक्ता ने शब्दोच्चारण वा लेख किया हो उसी के साथ उस वचन वा लेख को युक्त करना।

बहुत से हठी दुराग्रही मनुष्य होते हैं कि जो वक्ता के अभिप्राय से विरुद्ध कल्पना किया करते हैं, विशेष कर मत वाले लोग। क्योंकि मत के आग्रह से उनकी बुद्धि अन्धकार में फस के नष्ट हो जाती है। इसलिये जैसा मैं पुराण, जैनियों के ग्रन्थ, बाइबिल और क़ुरान को प्रथम ही बुरी दृष्टि से न देखकर उन में से गुणों का ग्रहण और दोषों का त्याग तथा अन्य मनुष्य जाति की उन्नति के लिये प्रयत्न करता हूँ, वैसा सब को करना योग्य है।

इन मतों के थोड़े-थोड़े ही दोष प्रकाशित किये हैं, जिन को देख कर मनुष्य लोग सत्याऽसत्य मत का निर्णय कर सकें और सत्य का ग्रहण तथा असत्य का त्याग करने कराने में समर्थ होवें। क्योंकि एक मनुष्यजाति में बहका कर, विरुद्ध बुद्धि कराके, एक दूसरे को शत्रु बना, लड़ा मारना विद्वानों के स्वभाव से बहिः है। यद्यपि इस ग्रन्थ को देखकर अविद्वान् लोग अन्यथा ही विचारेंगे तथापि बुद्धिमान् लोग यथायोग्य इस का अभिप्राय समझेंगे, इसलिये मैं अपने परिश्रम को सफल समझता और अपना अभिप्राय सब सज्जनों के सामने धरता हूं। इस को देख दिखला के मेरे श्रम को सफल करें। और इसी प्रकार पक्षपात न करके सत्यार्थ का प्रकाश करना मुझ वा सब महाशयों का मुख्य कर्त्तव्य काम है।

सर्वात्मा सर्वान्तर्यामी सच्चिदानन्द परमात्मा अपनी कृपा से इस आशय को विस्तृत और चिरस्थायी करे।

॥ अलमतिविस्तरेण बुद्धिमद्वरशिरोमणिषु ॥

॥ इति भूमिका ॥

स्थान महाराणा जी का उदयपुर
भाद्रपद संवत् १९३९ } ( स्वामी ) दयानन्दसरस्वती

* ओ३म् *

# अथ सत्यार्थप्रकाशः

## [ प्रथमसमुल्लासारम्भः ]

ओ३म् । शन्नो मित्रः शं वरुणः शन्नो भवत्वर्यमा ।

शन्न इन्द्रो बृहस्पतिः शन्नो विष्णुरुरुक्रमः ।

नमो ब्रह्मणे नमस्ते वायो त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि । त्वामेव प्रत्यक्षं ब्रह्म वदिष्यामि ऋतं वदिष्यामि सत्यं वदिष्यामि तन्मामवतु तद्वक्तारमवतु । अवतु माम् । अवतु वक्तारम् । ओ३म् शान्तिश्शान्तिश्शान्तिः ॥१॥ [ तै० आ० ७ । १ ]

अर्थ—( ओ३म् ) यह ओंकार शब्द परमेश्वर का सर्वोत्तम नाम है, क्योंकि इसमें जो अ, उ और म् तीन अक्षर मिलकर एक ( ओ३म् ) समुदाय हुआ है । इस एक नाम से परमेश्वर के बहुत नाम आते हैं, जैसे—अकार से विराट्, अग्नि और विश्वादि । उकार से हिरण्यगर्भ, वायु और तैजसादि । मकार से ईश्वर, आदित्य और प्राज्ञादि नामों का वाचक और ग्राहक है । उसका ऐसा ही वेदादि सत्यशास्त्रों में स्पष्ट व्याख्यान किया है कि प्रकरणानुकूल ये सब नाम परमेश्वर ही के हैं ।

प्रश्न—परमेश्वर से भिन्न अर्थों के वाचक विराट् आदि नाम क्यों नहीं ? ब्रह्माण्ड, पृथिवी आदि भूत, इन्द्रादि देवता और वैद्यकशास्त्र में शुण्ठ्यादि ओषधियों के भी ये नाम हैं वा नहीं ?

उत्तर—हैं, परन्तु परमात्मा के भी हैं ।

प्रश्न—केवल देवों का ग्रहण इन नामों से करते हो वा नहीं ?

उत्तर—आपके ग्रहण करने में क्या प्रमाण है ?

प्रश्न—देव सब प्रसिद्ध और वे उत्तम भी हैं, इससे मैं उनका ग्रहण करता हूँ ।

उत्तर—क्या परमेश्वर अप्रसिद्ध और उससे कोई उत्तम भी है ? पुनः ये नाम परमेश्वर के भी क्यों नहीं मानते ? जब परमेश्वर अप्रसिद्ध और उसके तुल्य भी कोई नहीं तो उससे उत्तम कोई क्योंकर हो सकेगा, इससे आपका यह कहना सत्य नहीं । क्योंकि आपके इस कहने में बहुत से दोष भी आते हैं, जैसे—'उपस्थितं परित्यज्याऽनुपस्थितं याचत इति बाधितन्यायः' किसी ने किसी के लिये भोजन का पदार्थ रख के कहा कि

आप भोजन कीजिये और वह जो उसको छोड़ के अप्राप्त भोजन के लिये जहां तहां भ्रमण करे उसको बुद्धिमान् न जानना चाहिये। क्योंकि वह उपस्थित नाम समीप प्राप्त हुए पदार्थ को छोड़ के अनुपस्थित अर्थात् अप्राप्त पदार्थ की प्राप्ति के लिये श्रम करता है। इसलिये जैसा वह पुरुष बुद्धिमान् नहीं वैसा ही आपका कथन हुआ। क्योंकि आप उन विराट् आदि नामों के जो प्रसिद्ध प्रमाणसिद्ध परमेश्वर और ब्रह्माण्डादि उपस्थित अर्थों का परित्याग करके असम्भव और अनुपस्थित देवादि के ग्रहण में श्रम करते हैं, इसमें कोई भी प्रमाण वा युक्ति नहीं। जो आप ऐसा कहें कि "जहां जिसका प्रकरण है, वहां उसी का ग्रहण करना योग्य है, जैसे किसी ने किसी से कहा कि 'हे भृत्य ! त्वं सैन्धवमानय' अर्थात् तू सैन्धव को ले आ। तब उसको समय अर्थात् प्रकरण का विचार करना अवश्य है, क्योंकि सैन्धव नाम दो पदार्थों का है, एक घोड़े और दूसरा लवण का। जो स्वस्वामी का गमनसमय हो तो घोड़े और भोजन का काल हो तो लवण को ले आना उचित है। और जो गमनसमय में लवण और भोजनसमय में घोड़े को ले आवे तो उसका स्वामी उस पर क्रुद्ध होकर कहेगा कि तू निर्बुद्धि पुरुष है। गमनसमय में लवण और भोजन-काल में घोड़े के लाने का क्या प्रयोजन था ? तू प्रकरणवित् नहीं है, नहीं तो जिस समय में जिसको लाना चाहिये था उसी को लाता। जो तुझको प्रकरण का विचार करना आवश्यक था वह तूने नहीं किया, इससे तू मूर्ख है, मेरे पास से चला जा।" इससे क्या सिद्ध हुआ कि जहां जिसका ग्रहण करना उचित हो वहां उसी अर्थ का ग्रहण करना चाहिये। तो ऐसा ही हम और आप सब लोगों को मानना और करना भी चाहिये।

## ॥ अथ मन्त्रार्थः ॥

ओं खम्ब्रह्म ॥ १ ॥ यजुः० अ० ४० । मं० १७ ॥

देखिये—वेदों में ऐसे ऐसे प्रकरणों में 'ओम्' आदि परमेश्वर के नाम हैं।

ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत ॥ २ ॥ छान्दोग्य उपनिषत् [ १ । १ । १ ] ॥

ओमित्येतदक्षरमिदꣳ सर्वं तस्योपव्याख्यानम् ॥ ३ ॥ माण्डूक्य [ १ ] ॥

सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति ।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्य्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत् ॥ ४ ॥
कठोपनिषद् वल्ली २ । मं० १५ ॥

प्रशासितारं सर्वेषामणीयांसमणोरपि ।
रुक्माभं स्वप्नधीगम्यं विद्यात्तं पुरुषं परम् ॥ ५ ॥

एतमग्निं वदन्त्येके मनुमन्ये प्रजापतिम् ।
इन्द्रमेकेऽपरे प्राणमपरे ब्रह्म शाश्वतम् ॥६॥ मनु० अ० १२ । श्लो० [१२२] । १२३ ॥

स ब्रह्मा स विष्णुः स रुद्रस्स शिवस्सोऽक्षरस्स परमः स्वराट् ।
स इन्द्रस्स कालाग्निस्स चन्द्रमाः ॥ ७ ॥ कैवल्य उपनिषत् [ १ । ८ ] ॥

इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान् ।
एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः ॥ ८ ॥
ऋ० मं० १ । सू० १६४ । मं० ४६ ॥

भूरसि भूमिरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री ।
पृथिवीं यच्छ पृथिवीं दृंह पृथिवीं मा हिंसीः ॥ ९ ॥
यजुः अ० [ १३ ] । मं० [ १८ ] ॥

इन्द्रो मह्ना रोदसी पप्रथच्छव इन्द्रः सूर्य्यमरोचयत् ।
इन्द्रे ह विश्वा भुवनानि येमिर इन्द्रे स्वानास इन्दवः ॥ १० ॥
सामवे० [ उ० ] प्रपा० ७ । त्रिक ८ । मं० २ ॥

प्राणाय नमो यस्य सर्वमिदं वशे ।
यो भूतः सर्वस्येश्वरो यस्मिन्त्सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥ ११ ॥
अथर्ववेदे काण्ड ११ । प्रपा० २४ । अ० २ । मं० [ १ ] । [ = ११ । ४ । १ ] ॥

अर्थ—यहां इन प्रमाणों के लिखने में तात्पर्य्य यही है कि जो ऐसे ऐसे प्रकरणों में ओङ्कारादि नामों से परमात्मा का ग्रहण होता है लिख आये । तथा परमेश्वर का कोई भी नाम अनर्थक नहीं, जैसे लोक में दरिद्री आदि के धनपति आदि नाम होते हैं । इससे यह सिद्ध हुआ कि कहीं गौणिक, कहीं कार्मिक और कहीं स्वाभाविक अर्थों के वाचक हैं ।

'ओम्' आदि नाम सार्थक हैं। जैसे ( ओं खं० ) 'अवतीत्योम्, आकाशमिव व्यापकत्वात् खम्, सर्वेभ्यो बृहत्वाद् ब्रह्म' रक्षा करने से ( ओम् ) आकाशवत् व्यापक होने से ( खम् ) और सबसे बड़ा होने से ( ब्रह्म ) ईश्वर का नाम है ॥ १ ॥

( ओमित्येत० ) ( ओ३म् ) जिसका नाम है और जो कभी नष्ट नहीं होता, उसी की उपासना करनी योग्य है, अन्य की नहीं ॥ २ ॥

( ओमित्येत० ) सब वेदादि शास्त्रों में परमेश्वर का प्रधान और निज नाम ( ओ३म् ) को कहा है, अन्य सब गौणिक नाम हैं ॥ ३ ॥

( सर्वे वेदा० ) क्योंकि सब वेद सब धर्मानुष्ठानरूप तपश्चरण जिसका कथन और मान्य करते और जिसकी प्राप्ति की इच्छा करके ब्रह्मचर्य्याश्रम करते हैं उसका नाम 'ओम्' है ॥ ४ ॥

( प्रशासिता० ) जो सब को शिक्षा देनेहारा सूक्ष्म से सूक्ष्म, स्वप्रकाशस्वरूप, समाधिस्थ बुद्धि से जानने योग्य है, उसको परम पुरुष जानना चाहिये ॥ ५ ॥

और स्वप्रकाश होने से 'अग्नि' विज्ञानस्वरूप होने से 'मनु' सब का पालन करने से 'प्रजापति' और परमैश्वर्य्यवान् होने से 'इन्द्र' सब का जीवनमूल होने से 'प्राण' और निरन्तर व्यापक होने से परमेश्वर का नाम 'ब्रह्म' है ॥ ६ ॥

( स ब्रह्मा स विष्णु० ) सब जगत् के बनाने से 'ब्रह्मा' सर्वत्र व्यापक होने से 'विष्णु' दुष्टों को दण्ड देके रुलाने से 'रुद्र' मङ्गलमय और सब का कल्याणकर्त्ता होने से 'शिव', 'यः सर्वमश्नुते न क्षरति न विनश्यति तदक्षरम् । १ ।' 'यः स्वयं राजते स स्वराट् । २ ।' 'योऽग्निरिव कालः कलयिता प्रलयकर्त्ता स कालाग्निरीश्वरः । ३ ।' ( अक्षर ) जो सर्वत्र व्याप्त अविनाशी ( स्वराट् ) स्वयं प्रकाशस्वरूप और ( कालाग्नि० ) प्रलय में सब का काल और काल का भी काल है, इसलिये परमेश्वर का नाम कालाग्नि है ॥ ७ ॥

( इन्द्रं मित्रं ) जो एक अद्वितीय सत्यब्रह्म वस्तु है, उसी के इन्द्रादि सब नाम हैं। 'द्युषु शुद्धेषु पदार्थेषु भवो दिव्यः' 'शोभनानि पर्णानि पालनानि पूर्णानि कर्माणि वा यस्य सः' 'यो गुर्वात्मा स गरुत्मान्' 'यो मातरिश्वा वायुरिव बलवान् स मातरिश्वा ।' ( दिव्य ) जो प्रकृत्यादि दिव्य पदार्थों में व्याप्त ( सुपर्ण ) जिसके उत्तम पालन और पूर्ण कर्म हैं ( गरुत्मान् ) जिसका आत्मा अर्थात् स्वरूप महान् है [ ( मातरिश्वा ) ] जो वायु के समान अनन्त बलवान् है, इसलिये परमात्मा के दिव्य, सुपर्ण, गरुत्मान् और मातरिश्वा ये नाम हैं। शेष नामों का अर्थ आगे लिखेंगे ॥ ८ ॥

( भूमिरसि० ) 'भवन्ति भूतानि यस्यां सा भूमिः' जिसमें सब भूत प्राणि होते हैं इसलिये ईश्वर का नाम 'भूमि' है। शेष नामों का अर्थ आगे लिखेंगे ॥ ९ ॥

( इन्द्रो मह्ना० ) इस मन्त्र में इन्द्र परमेश्वर ही का नाम है इसलिये यह प्रमाण लिखा है ॥ १० ॥

( प्राणाय ) जैसे प्राण के वश सब शरीर [ और ] इन्द्रियां होती हैं वैसे परमेश्वर के वश में सब जगत् रहता है ॥ ११ ॥

इत्यादि प्रमाणों के ठीक ठीक अर्थों के जानने से इन नामों करके परमेश्वर ही का ग्रहण होता है। क्योंकि 'ओ३म्' और अग्न्यादि नामों के मुख्य अर्थ से परमेश्वर ही का ग्रहण होता है। जैसा कि व्याकरण, निरुक्त, ब्राह्मण, सूत्रादि ऋषि मुनियों के व्याख्यानों से परमेश्वर का ग्रहण देखने में आता है वैसा ग्रहण करना सब को योग्य है। परन्तु 'ओ३म्' यह तो केवल परमात्मा ही का नाम है और अग्नि आदि नामों से परमेश्वर के ग्रहण में प्रकरण और विशेषण नियमकारक हैं। इससे क्या सिद्ध हुआ कि जहां जहां स्तुति, प्रार्थना, उपासना, सर्वज्ञ, व्यापक, शुद्ध, सनातन और सृष्टिकर्त्ता आदि विशेषण लिखे हैं वहीं वहीं इन नामों से परमेश्वर का ग्रहण होता है और जहां जहां ऐसे प्रकरण हैं कि:—

ततो॑ वि॒राड॑जायत वि॒राजो॒ अधि॒ पूरु॑षः । [ यजुः ३१ । ५ ] ॥

श्रोत्रा॑द्वा॒युश्च॑ प्रा॒णश्च॒ मुखा॑द॒ग्निर॑जायत । [ यजुः ३१ । १२ ] ॥

तेन॑ देवा अयजन्त । [ यजु ३१ । ६ ] ॥

पश्चाद्भूमिमथो॑ पुरः । यजुः अ० ३१ । मं० [ ५ ] ॥

तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः । आकाशाद्वायुः । वायोरग्निः । अग्नेरापः । अद्भ्यः पृथिवी । पृथिव्या ओषधयः । ओषधिभ्योऽन्नम् । अन्नाद्रेतः । रेतसः पुरुषः । स वा एष पुरुषोऽन्नरसमयः ॥

यह तैत्तिरीयोपनिषद् [ २ । १ ] का वचन है । ऐसे प्रमाणों में विराट्, पुरुष, देव, आकाश, वायु, अग्नि, जल, भूमि आदि नाम लौकिक पदार्थों के होते हैं । क्योंकि जहां जहां उत्पत्ति, स्थिति, प्रलय, अल्पज्ञ, जड़, दृश्य आदि विशेषण भी लिखे हों वहां वहां परमेश्वर का ग्रहण नहीं होता । वह उत्पत्ति आदि व्यवहारों से पृथक् है और उपरोक्त मन्त्रों में उत्पत्ति आदि व्यवहार हैं । इसी से यहां विराट् आदि नामों से परमात्मा का ग्रहण न होके संसारी पदार्थों का ग्रहण होता है । किन्तु जहां जहां सर्वज्ञादि विशेषण हों वहीं वहीं परमात्मा और जहां जहां इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, सुख, दुःख और अल्पज्ञादि विशेषण हों वहां वहां जीव का ग्रहण होता है । ऐसा सर्वत्र समझना चाहिये । क्योंकि परमेश्वर का जन्म मरण कभी नहीं होता । इससे विराट् आदि नाम और जन्मादि विशेषणों से जगत् के जड़ और जीवादि पदार्थों का ग्रहण करना उचित है, परमेश्वर का नहीं । अब जिस प्रकार विराट् आदि नामों से परमेश्वर का ग्रहण होता है, वह प्रकार नीचे लिखे प्रमाणे जानो ।

## अथ ओंकारार्थः ।

( वि ) उपसर्गपूर्वक ( राजृ दीप्तौ ) इस धातु से क्विप् प्रत्यय करने से 'विराट्' शब्द सिद्ध होता है । 'यो विविधं नाम चराऽचरं जगद्राजयति प्रकाशयति स विराट्' विविध अर्थात् जो बहु प्रकार के जगत् को प्रकाशित करे इससे 'विराट्' नाम से परमेश्वर का ग्रहण होता है ।

( अञ्चु गतिपूजनयोः ) ( अग, अगि, इण् गत्यर्थक ) धातु हैं, इनसे 'अग्नि' शब्द सद्ध होता है । 'गतेस्त्रयोऽर्थाः ज्ञानं गमनं प्राप्तिश्चेति, पूजनं नाम सत्कारः ।' 'योऽञ्चति अच्यतेऽगत्यङ्गत्येति वा सोऽयमग्निः' जो ज्ञानस्वरूप, सर्वज्ञ, जानने, प्राप्त होने और पूजा करने योग्य है, इससे उस परमेश्वर का नाम 'अग्नि' है ।

( विश प्रवेशने ) इस धातु से 'विश्व' शब्द सिद्ध होता है । 'विशन्ति प्रविष्टानि सर्वाण्याकाशादीनि भूतानि यस्मिन् यो वाऽऽकाशादिषु सर्वेषु भूतेषु प्रविष्टः स विश्व ईश्वरः' जिसमें आकाशादि सब भूत प्रवेश कर रहे हैं अथवा जो इनमें व्याप्त होके प्रविष्ट हो रहा है इसलिये उस परमेश्वर का नाम 'विश्व' है । इत्यादि नामों का ग्रहण अकारमात्रा से है ।

ज्योतिर्वै हिरण्यं तेजो वै हिरण्यमित्यैतरेय शतपथ ब्राह्मणे 'यो हिरण्यानां सूर्यादीनां तेजसां गर्भ उत्पत्तिनिमित्तमधिकरणं स हिरण्यगर्भः' जिसमें सूर्यादि तेज वाले

लोक उत्पन्न होके जिसके आधार रहते हैं अथवा जो सूर्यादि तेजःस्वरूप पदार्थों का गर्भ नाम उत्पत्ति और निवासस्थान है, इससे उस परमेश्वर का नाम हिरण्यगर्भ है। इसमें यजुर्वेद के मन्त्र का प्रमाण है:—

हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्।

स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ [ यजुः १३ । ४ ] ॥

इत्यादि स्थलों में 'हिरण्यगर्भ' से परमेश्वर ही का ग्रहण होता है।

( वा गतिगन्धनयोः ) इस धातु से 'वायु' शब्द सिद्ध होता है। ( गन्धनं हिंसनम् ) 'यो वाति चराऽचरञ्जगद्धरति बलिनां बलिष्ठः स वायुः' जो चराऽचर जगत् का धारण, जीवन और प्रलय करता और सब बलवानों से बलवान् है, इससे उस ईश्वर का नाम 'वायु' है।

( तिज निशाने ) इस धातु से 'तेजः' और इससे तद्धित करने से 'तैजस' शब्द सिद्ध होता है। जो आप स्वयं प्रकाश और सूर्यादि तेजस्वी लोकों का प्रकाश करने वाला है, इससे उस ईश्वर का नाम 'तैजस' है। इत्यादि नामार्थ उकारमात्रा से ग्रहण होते हैं।

( ईश ऐश्वर्ये ) इस धातु से 'ईश्वर' शब्द सिद्ध होता है। 'य ईष्टे सर्वैश्वर्यवान् वर्त्तते स ईश्वरः' जिसका सत्य विचार शील ज्ञान और अनन्त ऐश्वर्य है, इससे उस परमात्मा का नाम 'ईश्वर' है।

( दो अवखण्डने ) इस धातु से 'अदिति' और इससे तद्धित करने से 'आदित्य' शब्द सिद्ध होता है। 'न विद्यते विनाशो यस्य सोऽयमदितिः+अदितिरेव आदित्यः' जिसका विनाश कभी न हो उसी ईश्वर की 'आदित्य' संज्ञा है।

( ज्ञा अवबोधने ) 'प्र' पूर्वक इस धातु से 'प्रज्ञ' और इससे तद्धित करने से 'प्राज्ञ' शब्द सिद्ध होता है। 'यः प्रकृष्टतया चराऽचरस्य जगतो व्यवहारं जानाति स प्रज्ञः+प्रज्ञ एव प्राज्ञः' जो निर्भ्रान्त ज्ञान युक्त सब चराऽचर जगत् के व्यवहार को यथावत् जानता है इससे ईश्वर का नाम 'प्राज्ञ' है। इत्यादि नामार्थ मकार से गृहीत होते हैं। जैसे एक एक मात्रा से तीन तीन अर्थ यहां व्याख्यात किये हैं वैसे ही अन्य नामार्थ भी ओंकार से जाने जाते हैं।

जो ( शन्नो मित्रः शं व० ) इस मन्त्र में मित्रादि नाम हैं वे भी परमेश्वर के है, क्योंकि स्तुति, प्रार्थना, उपासना श्रेष्ठ ही की की जाती है ; श्रेष्ठ उसको कहते हैं जो गुण, कर्म्म, स्वभाव और सत्य सत्य व्यवहारों में सब से अधिक हो। उन सब श्रेष्ठों में भी जो अत्यन्त श्रेष्ठ उसको परमेश्वर कहते हैं। जिसके तुल्य कोई न हुआ, न है और न होगा। जब तुल्य नहीं तो उससे अधिक क्योंकर हो सकता है ? जैसे परमेश्वर के सत्य, न्याय, दया, सर्वसामर्थ्य और सर्वज्ञत्वादि अनन्त गुण हैं वैसे अन्य किसी जड़ पदार्थ वा जीव के नहीं हैं। जो पदार्थ सत्य है उसके गुण, कर्म्म, स्वभाव भी सत्य होते हैं। इसलिये मनुष्यों को योग्य है कि परमेश्वर ही की स्तुति, प्रार्थना और उपासना करें, उससे भिन्न की कभी

